बोधक कोई पद नहीं, उत्प्रेक्षा की प्रतीति होने लगेगी; क्योंकि वैसा अध्यवसान तो यहाँ भी माना जा सकता है।

आप कहेंगे—आपके मत से भी उत्प्रेक्षा का निमित्त धर्म तो है 'पोतना' आदि ही। और वह रहता है केवल विषयी ( पोतनेवाले आदि ) में। उसे जब तक विषय ( अंधकार आदि ) में रहनेवाले 'व्याप्त होने' आदि धर्म के साथ एक-रूप न माना जाय, तब तक वह निमित्त-रूप नहीं हो सकता; क्योंकि निमित्तरूप होने के लिये उस धर्म का विषय-विषयी दोनों में रहना आवश्यक है। अत: 'पोतने' का 'व्याप्त होने' के साथ अध्यवसान माने बिना तो आपका भी निर्वाह नहीं। फिर हमने यहाँ उत्प्रेक्षा के विषय और विषयी का अध्यवसान मान लिया तो क्या अपराध किया? तो हम कहते हैं—महोदय! आप हमारी बात को लेकर अपना दोषमार्जन नहीं कर सकते। आप तो इस अध्यवसान के कारण उत्प्रेक्षा को अनुपात्तविषया और अध्यवसानमूला कह रहे हैं और हम तो केवल निमित्त बनाने (अर्थात् साधारण करने) के लिये 'पोतने' द्वारा 'व्याप्त होने' को निगीर्ण मान रहे हैं। यदि आपके विचार से निमित्त के अनुपात्त होने और अध्यवसान-मूलक होने मात्र से विषय का अनुपात्त होना और अलंकार का अध्यवसानमूलक होना माना जाय तो 'मुख-चंद्र' आदि रूपक में भी विषय का अनुपात्त होना ( क्योंकि वहाँ भी निमित्त धर्म अनुपात्त है और आपके विचार से निमित्त = साधारण धर्म

का नाम ही विषय है ) मानिए और 'लोकान् हंति खलो विषम् = खल रूपी जहर लोगों को मारता है" इत्यादि में भी रूपक को अध्यवसानमूलक मानिए; क्योंकि वहाँ भी खल-संबंधी 'दु:ख देने' आदि के साथ जहर-संबंधी 'मारने' आदि का अध्यवसान है। अत: निमित्त भाग के अध्यवसान को लेकर उत्प्रेक्षा में विषय का अनुपात्त होना और अध्यवसान-मूलक होना मानना भ्रांति ही है।

सारांश यह कि—ऐसा निमित्तभाग का अध्यवसान तो अन्य अलंकारों में भी रहता है; अत: उस भाग में तो अति-शयोक्ति ही है—वहाँ उत्प्रेक्षा है ही नहीं। अत: यह सिद्ध हुआ कि— प्राचीनों ने जिनको धर्मोत्प्रेक्षा में विषय और विषयी माना है वे वस्तुत: विषय और विषयी में रहनेवाले धर्म हैं और एकरूप बनकर वे उत्प्रेक्षा के निमित्त बनते हैं। उस भाग में अध्यवसानमूलक अतिशयोक्ति अलंकार है, उत्प्रेक्षा नहीं। यह तो हुई धर्मोत्प्रेक्षा की बात।

अब हेतूत्प्रेक्षा को लीजिए। इसी तरह "उन्मेषं यो मम न सहते.........." इस हेतूत्प्रेक्षा के उदाहरण में भी "शोभा" उत्प्रेक्षा का विषय है और उसमें 'चिपटने के हेतु' रूप में 'हर्ष' ( रूपी विषयी ) की उत्प्रेक्षा की जा रही है। इस उत्प्रेक्षा का निमित्त है 'पैरों के साथ शोभा के स्वाभाविक संबंध ( चिपटने )' से अध्यवसित (अंत:प्रविष्ट) 'हर्ष के कारण चिपटना'।

हेतूत्प्रेक्षा का एक उदाहरण और लीजिए—

सैषा स्थली यत्र विचिन्वता त्वां भ्रष्टं मया नूपुरमेकमुर्व्याम् ।
अदृश्यत त्वच्चरणारविंदविश्लेषदुःखादिव बद्धमौनम् ॥

रामचंद्र लंका से लौटते हुए सीता से कह रहे हैं—यह वह जगह है, जहाँ तुझे ढूँढ़ते हुए मैंने, पृथ्वी पर गिरा हुआ (तेरा) एक नूपुर, देखा था, जो, मानो तेरे चरण-कमल के वियोग के दुःख से मौन बाँधे हुए था—एकदम चुप हो रहा था।

यहाँ भी मौन के हेतुरूप में नूपुर के अंदर वियोग के दुःख की उत्प्रेक्षा की जा रही है। अर्थात् यहाँ उत्प्रेक्षा का विषय है 'नूपुर' और 'विषयी' है 'वियोग का दुःख' उसमें 'निश्चलता के कारण शब्द-रहित होने' को उदरस्थ किए हुए 'मौन' निमित्त है—अर्थात् 'दुःख के कारण चुप होने' और 'निश्चलता के कारण न बजने' को एक मानकर उन्हें उत्प्रेक्षा का निमित्त माना गया है। कारण, इस तरह एक रूप माना हुआ मौन ही वियोग के दुःख के साथ रहते हुए नूपुर में रह सकता है।

यहाँ प्राचीनों के हिसाब से यह समझना उचित नहीं कि—'निश्चलता के कारण शब्द-रहित होना' विषय है और उसमें 'वियोग के दुःख के कारण होनेवाले मौन' की, अभेद संबंध से, उत्प्रेक्षा की जा रही है। कारण, एक तो, उत्प्रेक्षा

में 'इव' शब्द का अन्वय जिसके साथ हो उसी की उत्प्रेक्षा होती है—यह नियमसिद्ध बात है। दूसरे, जब विषय को निगीर्ण मानते हैं तो विषयी विधेय नहीं हो सकता, जो कि अनुभव-विरुद्ध है। तीसरे, ऐसी स्थिति में अन्य किसी निमित्त को ढूँढ़ना पड़ता है, क्योंकि प्राचीनों के मत में ऐसे स्थलों पर निमित्त सदा अनुपात रहता है। यद्यपि यहाँ 'एक काल में उत्पन्न होना' आदि साधारण धर्म निमित्त है, तथापि वह चमत्कारी नहीं। अतः जैसे उपमा में ऐसे धर्मों को प्रयोजक नहीं माना जाता वैसे ही उत्प्रेक्षा में भी प्रयोजक नहीं माना जा सकता।

यही बात फलोत्प्रेक्षा में भी समझिए।

इस लेख से, द्रविडश्रेष्ठ ( अप्पयदीक्षित ) ने जो प्राचीनों के मत का अनुसरण करते हुए "अथवा हेतूत्प्रेक्षा, फलोत्प्रेक्षा और धर्मस्वरूपोत्प्रेक्षा के उदाहरणों में भी अभेद-संबंध से ही उत्प्रेक्षा होती है" यह लिखा है, सो भी परास्त हो जाता है।

३

## आधुनिकों का मत

'अलंकार-सर्वस्व'-कार ने, प्रथमतः, उत्प्रेक्षा का लक्षण यों कहा है—

"विषय को अंतःप्रविष्ट कर लेने के कारण विषयी के अभेद-बोध को 'अध्यवसान' कहते हैं—अर्थात् जहाँ केवल

विषयी का प्रतिपादन हो और विषय को उसके अंत:प्रविष्ट समझकर विषयी से अभिन्न समझ लिया गया हो वहाँ 'अध्यवसान' होता है। वह अध्यवसान दो प्रकार का है—एक सिद्ध और दूसरा साध्य। उनमें से जहाँ अध्यवसान की साध्यता प्रतीत होती हो—वह सिद्ध न हुआ हो, किंतु सिद्ध हो रहा प्रतीत होता हो—और व्यापार ( क्रिया ) की प्रधानता हो वहाँ उत्प्रेक्षा होती है। इसका अर्थ यह है कि विषय के अंत:प्रविष्ट कर चुकने का नाम ( अध्यवसान का ) सिद्ध हो जाना है अर्थात् जहाँ विषयवाचक शब्द पृथक् न हो वहाँ अध्यवसान 'सिद्ध हुआ' समझा जाता है; और विषय का अंत: प्रविष्ट करना ( अध्यवसान का ) 'साध्य होना' कहलाता है। जहाँ अध्यवसान सिद्ध हो गया हो वहाँ विषय को उदरस्थ किए हुए विषयी की प्रधानता होती है; जैसे 'अतिशयोक्ति' आदि में। और जहाँ अध्यवसान सिद्ध हो रहा हो—अर्थात् साध्य हो—वहाँ विषय को उदरस्थ करने की क्रिया की प्रधानता होती है—अर्थात् वहाँ विषय वाचक शब्द के पृथक् होने पर भी विषय विषयी में प्रविष्ट होता दिखाई देता है; ऐसी जगह उत्प्रेक्षा होती है।"

इस तरह, जिसके अंदर अभेद आया हुआ है ऐसा उत्प्रेक्षा का लक्षण बनाकर—अर्थात् उत्प्रेक्षा केवल अभेद संबंध से ही होती है, यह मानकर, पीछे से, कहा है कि—

"सैषा स्थली यत्र......" इस ( पूर्वोक्त ) पद्य में, नूपुर में रहनेवाले 'मौनीपन' को हेतु बनाकर 'दु:ख' रूपी गुण की उत्प्रेक्षा की जा रही है। इस उत्प्रेक्षा का, नूपुर में रहनेवाले 'शब्दरहित होने' से अभिन्न माना हुआ 'मौनीपन' ही, निमित्त है।"

इसी तरह "जहाँ धर्म ही धर्मी में रहनेवाले के रूप में ( उत्प्रेक्षित हो )" इत्यादि लिखकर 'धर्मोत्प्रेक्षा' के प्रसंग में कहा है कि—"'लिम्पतीव तमोङ्गानि' इस जगह लेपन क्रिया के कर्तृत्व की उत्प्रेक्षा है और उसमें 'व्याप्त होना' आदि निमित्त है।"

## ४

## आधुनिकों के मत पर विचार

सो यह सब परस्पर विरोधी है। कारण, 'दु:ख' गुण की उत्प्रेक्षा में जिसके गर्भ में अभेद हो ऐसा अध्यवसान नहीं है ( अत: तुम्हारा लक्षण यहाँ कैसे घट सकेगा ? )। हाँ, 'मौन' के अंश में अध्यवसान है; क्योंकि 'निश्चलता के कारण शब्द-रहित होने' को 'मौनीपन' के अंत: प्रविष्ट समझकर अभेद मान लिया गया है; पर वह सिद्ध अध्यवसान है, अत: अतिशयोक्ति का ही विषय हो सकता है, उत्प्रेक्षा का नहीं। और आपके मत में 'मौन' की उत्प्रेक्षा के निमित्त रूप से उत्प्रेक्षा भी नहीं की गई है। इसी तरह "लिम्पतीव

तमोङ्गानि" इस जगह 'लेपन' रूपी अंश का अध्यवसान भी अतिशयोक्ति का ही विषय है; क्योंकि 'व्याप्त होने' के रूप में स्थित उसी 'लेपन' को आपने 'कर्त्तृत्व' की उत्प्रेक्षा का निमित्त बताया है। अब जरा सोचिए कि—आप ही तो यह बाधक अड़ा रहे हैं कि—"यदि 'व्याप्त होने' आदि को उत्प्रेक्षा का विषय मानोगे तो निमित्त अन्य कोई ढूँढ़ना पड़ेगा—अतः 'व्याप्त होने' को उत्प्रेक्षा का विषय मानना उचित नहीं।" और आप ही अपना पूर्वोक्त लक्षण यहाँ घटित कर रहे हैं—यह क्या गड़बड़ है? सारांश यह कि—'दुःख' रूपी गुण की और 'कर्त्तृत्व' की उत्प्रेक्षा में तो अध्यवसान या अभेद है नहीं। अब यदि निमित्त भाग के अध्यवसान को लेकर उत्प्रेक्षा मानो तो ऐसा अध्यवसान तो उपमादिक में भी विद्यमान है—फिर वहाँ भी उत्प्रेक्षा मान लेनी पड़ेगी। अतः यह सब असंबद्ध है।

एक बात और लीजिए। यदि आप 'अध्यवसान' होने पर ही उत्प्रेक्षा मानते हैं तो हम आपसे पूछते हैं कि—"मुख मानो चंद्रमा है" इस उत्प्रेक्षा में अध्यवसान कहाँ है? क्योंकि यहाँ विषय (मुख) जीता-जागता सामने बैठा है—वह जब तक विषयी के अंतर्गत न हो जाय तब तक अध्यवसान कैसे माना जा सकता है? आप कहेंगे—जहाँ अध्यवसान सिद्ध हो चुकता है वहाँ विषय विषयी के उदर में रहता है; पर साध्य अध्यवसान में उसकी पृथक् प्राप्ति होती

है। पर हम कहते हैं—साध्य अध्यवसान में कुछ प्रमाण नहीं। यदि विषय के पृथक् रहते हुए भी अध्यवसान माना जाय तो रूपक आदि के अंदर भी अध्यवसान होने लगेगा—इसमें क्या प्रमाण है कि उत्प्रेक्षा में विषय के पृथक् रहते हुए भी अध्यवसान होता है और रूपक में नहीं।

दूसरी बात यह है कि—लक्षणा के 'सारोपा' और 'साध्यवसाना' ये दो भेद हैं, अतः अध्यवसान भी एक प्रकार की लक्षणा हुई; पर उत्प्रेक्षा के विधेय अंश में लक्षणा नहीं है। कारण, यहाँ अभेद आदि संसर्गों से आहार्य-बोध ही स्वीकार किया गया है—लक्षणा किसी ने नहीं मानी। अतः अलंकारसर्वस्वकार का यह विमर्श अस्त-व्यस्त ही है।

सो प्राचीनों और आधुनिकों—दोनों हो—की उक्तियाँ गंभीर विचार करने पर नहीं टिक सकतीं।

४

## सिद्धांत

ऐसी दशा में हम कहते हैं—

पूर्वोक्त उत्प्रेक्षा के भेदों में से '**धर्म्युत्प्रेक्षा**' का निष्कर्ष तो प्राचीनों के मत पर विचार करते समय कर ही आए हैं—अर्थात् "मुख मानो चंद्रमा है" इत्यादि में तो अभेद संबंध से उत्प्रेक्षा होती ही है—इस विषय में तो किसी का कुछ मतभेद है नहीं।

( और **धर्मोत्प्रेक्षा** के दो प्रकार के उदाहरणों में से गुणरूप धर्म की उत्प्रेक्षा के उदाहरण "अस्यां मुनीनामपि मोहमूहे" आदि में भेद-संबंध से उत्प्रेक्षा स्पष्ट ही है—यह भी लिखा जा चुका है। रहा 'क्रियारूपो' धर्म की उत्प्रेक्षा "लिम्पतीव तमोङ्गानि" आदि के विषय में मतभेद। उस विषय का बड़ा भारी शास्त्रार्थ करके यह सिद्ध कर दिया गया है कि वहाँ भी प्रथमांत पद के अर्थ में, प्रकृत क्रिया के 'कर्तृत्व' की 'आश्रयता' संबंध से, 'कर्ता' की अभेद संबंध से, उत्प्रेक्षा मानना ही उचित है। )

**हेतूत्प्रेक्षा** में पंचमी विभक्ति का अर्थ 'हेतु' होता है और प्रकृति ( जिस शब्द से पंचमी की गई हो उस ) के तथा प्रत्यय ( पंचमी ) के अर्थ का संबंध होता है 'अभेद'। यह एक पक्ष है। इस पक्ष में "वियोग के दुःख से" इस पद का अर्थ होता है 'वियोग के दुःख से अभिन्न हेतु'। इस अर्थ की 'प्रयोज्यता' संबंध से उत्प्रेक्षा 'इव' आदि द्वारा समझाई जाती है।

दूसरे पक्ष के लोग पंचमी का अर्थ 'प्रयोज्यता' मानते हैं। उनके हिसाब से प्रकृति के अर्थ और प्रत्यय के अर्थ का संबंध होता है 'निरूपितता' और उत्प्रेक्षा होती है 'आश्रयता' संबंध से।

तात्पर्य यह कि—"मानो दुःख से मौनयुक्त" इस वाक्य का **शाब्दबोध** ( पहले मत के अनुसार )

'मौनयुक्त ( पदार्थ ) दुःख से अभिन्न ( अर्थात् दुःखरूप ) हेतु से सिद्ध की जानेवाली उत्प्रेक्षा का विषय है।'

यह होता है। और दूसरे मत के अनुसार

'मौनयुक्त ( पदार्थ ) दुःख से निरूपित प्रयोज्यता के आश्रय (रूप) उत्प्रेक्षा का विषय है।' यह होता है।

दोनों ही पक्षों में पंचमी के अर्थ की ही उत्प्रेक्षा होती है; क्योंकि 'इव' आदि के अर्थ का उसी के साथ अन्वय होता है।

इस उत्प्रेक्षा का निमित्त होता है, जिसकी उत्प्रेक्षा की जा रही है उस ( अर्थात् 'हेतु' ) के साथ रहनेवाला धर्म, और उसका हेतु के साथ वही संबंध होता है जो हेतु का उत्प्रेक्षा के साथ होता है ( अर्थात् पहले पक्ष में 'प्रयोज्यता' और दूसरे पक्ष में 'आश्रयता')। यहाँ वह धर्म है अतिशयोक्ति द्वारा 'मौन' से अभिन्नरूप में माना हुआ 'निश्चलता के कारण शब्दरहित होना'। और इस उत्प्रेक्षा का विषय है 'मौन-युक्त' पदार्थ। इस तरह यहाँ प्रथमतः 'दुःख' रूपी हेतु द्वारा 'मौन' की उत्प्रेक्षा की जाती है, और फिर 'मौन' के कारण 'मौनयुक्त' के सिद्ध होने की संभावना की जाती है।

इस तरह यह सिद्ध हुआ कि—जिसका धर्म उत्प्रेक्षा का प्रयोज्य हो ( उत्प्रेक्षा द्वारा सिद्ध होता हो ) ऐसे धर्मी में सभी जगह पंचमी के अर्थ का अन्वय धर्म के द्वारा ही होता है। तात्पर्य यह कि—जिस हेतूत्प्रेक्षा में धर्मी पदार्थ का ( जैसे 'मौनयुक्त' ) का वर्णन हो और हेतु द्वारा उसका धर्म

( जैसे 'मौन' ) सिद्ध किया जाता हो वहाँ पंचमी के अर्थ ( हेतु ) का धर्मी में स्वतंत्र रूप से नहीं, किंतु धर्म के द्वारा अन्वय होता है। अर्थात् हेतु का अन्वय धर्म में होता है और धर्म का अन्वय धर्मी में। यह तो हुई जिसमें धर्मी विषयरूप हो उस हेतूत्प्रेक्षा की बात।

अब उस उत्प्रेक्षा की बात सुनिए, जहाँ साक्षात् धर्म ही किसी धर्म के साथ अभिन्न माना जाकर उत्प्रेक्षा का विषय हो। वहाँ उस धर्म का अवच्छेदक धर्म निमित्तरूप हुआ करता है; जैसे "विश्लेषदु:खादिव बद्धमौनम्" के स्थान पर "विश्लेषदु:खादिव मौनमस्य अर्थात् इसका मौन, मानो, वियोग के दु:ख से है" यों बना दिया जाय तो 'मौन' का अवच्छेदक धर्म 'मौनत्व' उत्प्रेक्षा का निमित्त होगा।

यही बात 'हेतूत्प्रेक्षा' में जहाँ पंचमी के स्थान पर 'तृतीया' विभक्ति आई हो, वहाँ तृतीया के अर्थ के विषय में भी समझो। सारांश यह कि वहाँ भी इसी तरह शाब्द-बोध होता है।

**फलोत्प्रेक्षा** में ( संस्कृत में ) 'तुमुन्' प्रत्यय ( और हिंदी में 'के लिये' ) आदि का अर्थ होता है 'फल'। हेतूत्प्रेक्षा के प्रथम पक्ष की तरह प्रकृति ( जिस शब्द से 'तुमुन्' आदि किए गए हों ) और प्रत्यय ( 'तुमुन्' आदि ) के अर्थ ( फल ) का 'अभेद' संबंध होता है। और 'इव' ( हिंदी में 'मानो' ) आदि उत्प्रेक्षावाचक शब्दों के साथ फल का

अन्वय 'साधनता' संबंध से होता है; अत: वहाँ उसी संबंध से उत्प्रेक्षा मानी जाती है। अर्थात् फलोत्प्रेक्षा सदा 'साधनता' संबंध से होती है। सारांश यह कि—"वन प्रदेशों ने ललाट की चमड़ी को, मानो, अक्षर देखने के लिये उधेड़ डाला" इस वाक्य का

**शाब्द बोध**—"अक्षर देखने से अभिन्न ( अर्थात् अक्षर देखने रूपी ) फल की साधनरूप उत्प्रेक्षा का विषय हैं ललाट की चमड़ी उधेड़नेवाले वनप्रदेश" यह होता है।

जिस अंश में फल की उत्प्रेक्षा की जाती है वह अंश फलोत्प्रेक्षा का विषय होता है। उस विषय के विशेषण रूप में भासित होनेवाला धर्म फलोत्प्रेक्षा का निमित्त होता है; जैसे उपर्युक्त फलोत्प्रेक्षा में 'वनप्रदेश' रूपी विषय का विशेषण 'ललाट की चमड़ी का उधेड़ना' निमित्त है।

फलोत्प्रेक्षा में भी, हेतूत्प्रेक्षा की तरह, धर्मी और धर्म दोनों विषय हो सकते हैं। जहाँ विषय धर्मी हो वहाँ विषयी के धर्म से अभिन्न समझा हुआ विषय का ( पूर्वोक्त ) धर्म निमित्त होता है। जैसे प्रकृत उत्प्रेक्षा में 'वनप्रदेश' विषय है, वह धर्मी है, और विषयी है 'अक्षर देखना'। 'वनप्रदेश' का धर्म है 'ललाट की चमड़ी का साधारण ( बिना किसी फल के ) उधेड़ना और 'अक्षर देखने का' धर्म है 'अक्षर देखना जिसका फल हो वह''''''उधेड़ना'। यहाँ द्वितीय 'उधेड़ने'

को प्रथम 'उधेड़ने' से अभिन्न मान लिया गया है और वह इस फलोत्प्रेक्षा का निमित्त है।

और जहाँ फलोत्प्रेक्षा का विषय धर्म रूप हो वहाँ उस धर्म के विशेषण रूप में रहनेवाला अन्य धर्म—अर्थात् अव-च्छेदक धर्म ( जैसा कि हेतूत्प्रेक्षा में समझा आए हैं )—निमित्त होता है।

## विषय के प्रधान न होने पर शाब्दबोध

इस तरह यह सिद्ध हुआ कि—जहाँ विषय समास अथवा प्रत्यय द्वारा गौण हो गया हो—अर्थात् समासादि के कारण अन्य पद का अथवा प्रत्यय का अर्थ प्रधान हो और विषयवाचक शब्द का अर्थ उनका एक देश बन गया हो, अतः हेतु और फल का विषय के साथ साक्षात् अन्वय न हो सकता हो, वहाँ प्रधान को ही उत्प्रेक्षा का विषय माना जाना चाहिए। और 'विषय' होने की योग्यता रखनेवाले विशेषण को द्वार मानकर 'प्रयोज्यता' और 'प्रयोजकता' संबंधों से, क्रमशः, हेतु की और फल की उत्प्रेक्षा समझनी चाहिए। अर्थात् जैसे उपर्युक्त धर्मी-वाली हेतूत्प्रेक्षा में धर्म के द्वारा हेतु का धर्मी रूपी विषय में अन्वय होता है, वैसे ही यहाँ विषय होने की योग्यता रखनेवाले विशेषण द्वारा हेतु और फल का प्रधान-अर्थ रूपी विषय में अन्वय होना चाहिए।

यद्यपि विशेषण में भी, किसी न किसी तरह, हेतु और फल का अन्वय हो जाने से विशेषण का विषय होना उचित है; तथापि उत्प्रेक्षा में जो विषय के उद्देश्य होने और विषयी के विधेय होने की प्रतीति होती है, उसके अनुरोध से यह मार्ग स्वीकार करना पड़ा है; क्योंकि एक देश को उद्देश्य नहीं बनाया जा सकता। हाँ, यदि उद्देश्य-विधेय-भाव का अनुरोध न हो तो प्राचीनों का सिद्धांत ही सुंदर हो सकता है। पर, दुःख है कि एक तो अनुभव इस बात का विरोध करता है। दूसरे, प्राचीनों का सिद्धांत मानने पर हेतूत्प्रेक्षा के स्थल में विषयी से निगीर्ण ( अध्यवसित ) विषय में ( जो वहाँ लिखा हो ) उस हेतुवाले कार्य के, और फलोत्प्रेक्षा के स्थल में उस ( जो वहाँ लिखा हो ) फलवाले कारण के, स्वरूप की ही उत्प्रेक्षा में पर्यवसान होता है, हेतु और फल की उत्प्रेक्षा में नहीं। अर्थात् प्राचीनों का सिद्धांत मानें तो हेतूत्प्रेक्षा और फलोत्प्रेक्षा को भी स्वरूपोत्प्रेक्षा ही कहा जा सकता है; क्योंकि उनके हिसाब से हेतु और फल का तो उत्प्रेक्षा के साथ अन्वय होता नहीं। और इस तरह प्राचीनों का किया हुआ विभाग उड़ जा सकता है। अर्थात् प्राचीनों के हिसाब से तीन प्रकार की उत्प्रेक्षा न रहकर केवल स्वरूपोत्प्रेक्षा ही रह जाती है।

यदि आप कहें कि—तीनों उत्प्रेक्षाओं में स्वरूपतः कोई विशेषता न होने पर भी जिस उत्प्रेक्षा में हेतु और फल

विशेषण रूप में न आए हों वह शुद्ध स्वरूपोत्प्रेक्षा कहलाती है और जिसका हेतु विशेषण में आया हो वह हेतूत्प्रेक्षा तथा जिसका फल विशेषण रूप में आया हो वह फलोत्प्रेक्षा कहलाती है। तो यह भी ठीक नहीं। कारण, ऐसी दशा में

"तनयमैनाकगवेषणलम्बीकृतजलधिजठरप्रविष्टहिमगिरिभुजायमानाया भगवत्या भागीरथ्याः सखी"

इस पूर्वोदाहृत स्वरूपोत्प्रेक्षा में "पुत्र मैनाक का ढूँढ़ना" रूपी फल उत्प्रेक्षा किए जानेवाले पदार्थ ( 'भुजा' ) की विशेषण-कोटि में प्रविष्ट हो गया है, अतः यहाँ भी फलोत्प्रेक्षा होने लगेगी; क्योंकि जहाँ फल विशेषणरूप में आवे वहाँ आपके हिसाब से फलोत्प्रेक्षा होनी चाहिए। आप कहेंगे—वहाँ फल यद्यपि विशेषण है, तथापि उत्प्रेक्षा किए जानेवाले का साक्षात् विशेषण नहीं, किंतु परंपरया है, अतः फलोत्प्रेक्षा नहीं मानी जा सकती। तो हम कहते हैं कि—फल उत्प्रेक्षा किए जानेवाले पदार्थ का साक्षात् ही विशेषण होना चाहिए, परंपरया नहीं, इस बात में कोई अनुकूल तर्क नहीं है; क्योंकि दोनों जगह अप्रधानता समान है। अतः प्राचीनों ने इस विषय में धोखा खाया है। सत्य बात वही है जो हमने लिखी है। अच्छा, अब इस घरेलू झगड़े को समाप्त करिए—समझदारों के लिये इतना पर्याप्त है।

## कई उत्प्रेक्षाएँ हों तो वहाँ कौन उत्प्रेक्षा बतानी चाहिए ?

उत्प्रेक्षित किए जानेवालों में भी ( अर्थात् जहाँ अंगरूप में अन्य उत्प्रेक्षाएँ हों वहाँ भी ) जिस विषयी की उत्प्रेक्षा विधेयरूप में प्रतीत हो उसी की उत्प्रेक्षा बताना उचित है। कारण, प्रधानता उसी उत्प्रेक्षा की होती है। सो "विश्लेष-दुःखादिव बद्धमौनम्" इस जगह नूपुर में रहनेवाले दुःखरूपी धर्म की उत्प्रेक्षा ( गम्या ) होने पर भी उस उत्प्रेक्षा का निर्देश उचित नहीं—अर्थात् इस वाक्य को 'धर्मोत्प्रेक्षा' का उदाहरण नहीं कहा जा सकता। कारण, वह उत्प्रेक्षा अंग होने के कारण अनुवाद्य है, विधेय नहीं। किंतु पंचमी के अर्थ की उत्प्रेक्षा ( हेतूत्प्रेक्षा ) का निर्देश उचित है; क्योंकि 'इव' शब्द से उसी का बोध होने के कारण विधेय वही है।

इसी तरह "चोलस्य यद्भीतिपलायितस्य······" इस पद्य में भी 'वनप्रदेश' में 'ललाट के अक्षर देखने' की उत्प्रेक्षा बताना भी उचित नहीं, किंतु 'तुमुन्' के अर्थ की उत्प्रेक्षा ( फलोत्प्रेक्षा ) बताना ही उचित है; क्योंकि 'इव' शब्द का उसी के साथ योग है।

इसी तरह "तनयमैनाक···" इत्यादि गद्य में फलोत्प्रेक्षा न बताई जानी चाहिए और न "कलिंदजानीरभरेऽर्धमग्नाः···" इस पद्य में चंद्रमा के बच्चों की अभेदोत्प्रेक्षा अथवा उस उत्प्रेक्षा से उठाई गई 'अंधकार जिसका कर्त्ता है और वैर

जिसका हेतु है ऐसे निगलने के कर्म' की अभेदोत्प्रेक्षा। कारण वही पूर्वोक्त है। और "कलिन्दजानीरभरेऽर्धमग्नाः" इस उदाहरण में भी शशिकिशोर के अभेद संबंध से और तन्मूलक ध्वान्तकर्तृक वैरहेतुक निगरण क्रिया के कर्म के तादात्म्य संसर्ग से उत्प्रेक्षा मानना भी उचित नहीं, क्योंकि ये विधेय नहीं।

## निमित्त धर्म

( उत्प्रेक्षा का निमित्तरूप ) धर्म भी दो प्रकार का है— एक स्वतः साधारण ( विषय विषयी दोनों में रहनेवाला, जिसे 'अनुगामी' कहते हैं ), दूसरा साधारण बनाने के उपाय द्वारा असाधारण होने पर भी साधारण कर लिया गया। उनमें से स्वतः साधारण के विषय में तो कुछ कहना नहीं है। रहा साधारण बनाने का उपाय; सो वह कहीं रूपक, कहीं श्लेष, कहीं अपह्नुति, कहीं बिंबप्रतिबिंबभाव, कहीं उपचार और कहीं अभेद का अध्यवसान ( एक धर्म के प्रतिपादक शब्द में अन्यधर्म को प्रविष्ट समझ लेना ) रूपी 'अतिशय' होता है। जैसे—

नयनेन्दिन्दिरानन्दमन्दिरं मिलदिन्दिरम्।
इदमिन्दीवरं मन्ये सुन्दराङ्गि! तवाऽऽननम्।

हे सुंदरांगि! नयनरूपी भौंरों का आनंद-स्थान और शोभा से संयुक्त यह तेरा मुख, मानो, कमल है।

यहाँ पूर्वार्ध में आया हुआ पहला धर्म 'भौंरों के आनंद का स्थान होना' **रूपक** ( 'नयनरूपी भौंरे ) **द्वारा** विषय ( मुख ) और विषयी ( कमल ) दोनों में **साधारण कर दिया गया है।** और दूसरा 'शोभा से संयुक्त होना' रूपी धर्म भिन्न-भिन्न प्रकार की शोभाओं ( क्योंकि मुख और कमल की शोभाएँ जुदे-जुदे प्रकार की हैं ) का अभेद मानकर (अर्थात् **'अतिशय' द्वारा) साधारण कर दिया गया है।**

निमित्त धर्म **केवल शब्दात्मक** भी हो सकता है; जैसे—

अङ्कितान्यक्षसंघातैः सरोगाणि सदैव हि ।
शङ्के पङ्केरुहाणीति शरीराणि शरीरिणाम् ॥

मैं शंका करता हूँ कि—शरीरधारियों के शरीर कमल हैं। कारण, ये 'अक्षसंघातों' ( इंद्रियसमूहों; अन्यत्र—कमलगट्टों के समूहों ) से चिह्नित हैं। और 'सरोग' ( रोग-सहित; अन्यत्र—सरोवर में रहनेवाले ) हैं।

केवल शब्दात्मक धर्म उपात्त ही होता है। और अर्थ-रूप धर्म तो अनुपात्त भी हो सकता है; जैसे—"द्विनेत्र इव वासवः=( यह राजा ) मानो दो आँखवाला इंद्र ( है )" इत्यादि में 'जगत्पति होना' आदि।

आप कहेंगे—यहाँ 'दो आँखवाला होना' रूपी उपात्त धर्म ही साधारण धर्म है—'जगत्पति होने' आदि उपरान्त के धर्म की कल्पना ठीक नहीं; क्योंकि साधारण करने के लिए

ही तो विषयी ( इंद्र ) में उस ( 'दो आँखोंवाला होने' आदि ) धर्म का आरोप किया गया है। पर यह आपका कथन ठीक नहीं। कारण, उस धर्म के साधारण कर देने पर भी; सुंदर न होने के कारण वह धर्म उत्प्रेक्षा को नहीं उठाता; क्योंकि चमत्काररहित धर्म उत्प्रेक्षा का निमित्त नहीं हो सकता। आप कहेंगे—तब यह साधारण करना किस मर्ज़ की दवा है ? तो हम कहते हैं—वह तो 'सहस्र आँख-वाला होने' रूपी उत्प्रेक्षा के प्रतिबन्धक धर्म के हटाने के लिए है; जैसा कि पहले कहा ही जा चुका है।

**श्लेष द्वारा साधारण किया हुआ निमित्तधर्म;** जैसे—

दृष्टिः संभृतमङ्गला बुधमयी देव ! त्वदीया सभा
काव्यस्याऽऽश्रयभूतमास्यमरुणाधारोऽधरः सुन्दरः।
क्रोधस्तेशनिभूरनल्पधिषण ! स्वान्तं तु सोमास्पदं
राजन् ! नूनमनूनविक्रम ! भवान् सर्वग्रहालम्बनम् ॥

राजा की स्तुति है—हे देव ! आपकी दृष्टि 'मंगल' ( शुभ + मंगल ग्रह ) से परिपूर्ण है; आपकी सभा 'बुधमयी' ( प्रचुर विद्वानोंवाली + बुधग्रह-रूप ) है; आपका मुख 'काव्य' ( कविता + शुक्रग्रह ) का आश्रय है; आपका सुंदर अधर 'अरुण' ( ललाई + सूर्यग्रह ) का आधार है; आपका क्रोध '( ऽ ) शनि' ( 'अशनि = वज्र + शनिग्रह ) का स्थान है;

और हे महामते ! आपका मन 'सोम' ( सांब = । शिव + चंद्रग्रह ) का निवास-स्थान है। ( अत: ) हे महापराक्रमी राजन् ! आप, निश्चय ही, सब ग्रहों के आलम्बन हैं—एक भी ग्रह ऐसा नहीं जो आपसे संबंध न रखता हो।

इस पद्य में 'सब ग्रहों के आलंबन' की ( राजा में अभेद संबंध से ) उत्प्रेक्षा की जा रही है। उस 'आलंबन' के धर्म हैं 'उन-उन ग्रहों से आश्रित अंगोंवाला होना'; क्योंकि जिसके अंगों में ग्रह आश्रित हों वही तो 'ग्रहों' का आलंबन कहा जा सकता है। वे धर्म "दृष्टि 'मंगल' से परिपूर्ण है" इत्यादि अनेक रूपों में आए हैं, उनके विशेषण रूप में आए हुए वे वे ( अर्थात् मंगल आदि ) ग्रह, उत्प्रेक्षा के विषय 'राजा' के धर्म 'शुभ से परिपूर्ण होने' आदि के विशेषण बने हुए 'शुभ' आदि धर्मों के साथ, श्लेष द्वारा, अभिन्न बना दिए गए हैं। अर्थात् यद्यपि 'मंगल ग्रह' का राजा के धर्म में किसी तरह प्रवेश नहीं हो सकता, तथापि 'मंगल' शब्द के दूसरे अर्थ 'शुभ' का प्रवेश उसके धर्म में हो सकता है। सो 'मंगल' शब्द में उन दोनों अर्थों का श्लेष होने के कारण वे अर्थ अभिन्न बना दिए गए हैं। और उस अभिन्न बनाने द्वारा वैसे ( पूर्वोक्त ) धर्मों की साधारणता सिद्ध हो जाती है।

अथवा जैसे—

**विभाति यस्यां ललितालकायां**
**मनोहरा वैश्रवणस्य लक्ष्मीः ।**

कपोलपालिं तव तन्वि ! मन्ये
नरेन्द्रकन्ये ! दिशमुत्तराख्याम् ॥

नायक नायिका से कहता है—हे कृशांगी राजकुमारी ! 'ललितालका' ( सुंदर अलकोंवाली; अन्यत्र—सुंदर अलका पुरीवाली ) और जिस पर 'वैश्रवण' ( निश्चित रूपेण कानों; अन्यत्र—कुबेर ) की मनोहर शोभा प्रकाशित हो रही है ऐसी तेरी कपोल-भित्ति को, मैं, 'उत्तर' नामवाली दिशा मानता हूँ।

यहाँ भी विषय ( 'कपोलभित्ति' ) का धर्म है 'सुंदर अलकोंवाली होना' आदि और विषयी ( 'उत्तर दिशा' ) का धर्म है 'सुंदर अलकापुरीवाली होना' आदि। इन धर्मों के विशेषणरूप में 'अलक' और 'अलका' तथा 'श्रवण' और 'वैश्रवण' आए हैं। उनके श्लेष द्वारा अभिन्न हो जाने पर धर्म की साधारणता हो गई।

अथवा जैसे—

नासत्ययोगो वचनेषु, कीर्त्तौ तथाऽर्जुनः, कर्मणि चापि धर्मः।
चित्ते जगत्प्राणभवो यदास्ते वशंवदास्ते किमु पाण्डुपुत्राः।

हे राजन् ! आपके वचनों में जो 'नासत्ययोग' ( असत्य का योग नहीं; अन्यत्र—अश्विनीकुमारों = नकुल-सहदेव का संयोग ) है; कीर्त्ति में 'अर्जुन' (श्वेतता; अन्यत्र—अर्जुन) है; कर्म में 'धर्म' ( पुण्य; अन्यत्र—युधिष्ठिर ) है; और चित्त

में 'जगत्प्राण भव' ( परमेश्वर*; अन्यत्र—भीम ) है, सो क्या पांडव लोग आपके वशवर्त्ती हैं ?

यहाँ 'पांडव' विषय हैं। उनमें 'राजा के वशवर्त्ती' की अभेद संबंध से उत्प्रेक्षा की गई है। यहाँ विषयी का धर्म है 'राजा के आश्रित होना' वह, श्लेषद्वारा, विषयों (पांडवों) का और विषयी में रहनेवालों—असत्य के अभाव, श्वेतगुण, पुण्य और परमेश्वर—का अभेद सिद्ध कर दिए जाने से विषयों के साथ साधारण कर दिए गए हैं।

अपह्नुति द्वारा निमित्त धर्म का साधारण करना; जैसे—

स्तनान्तर्गतमाणिक्यवपुर्बहिरुपागतम् ।
मनोऽनुरागि ते तन्वि ! मन्ये वल्लभमीक्षते ॥

हे कृशांगि ! स्तनों के मध्यवर्त्ती रक्तिमा-युक्त माणिक के रूप में बाहर आया हुआ तेरा अनुरागी मन, मानो, प्रियतम को देख रहा है।

यहाँ 'मन' में 'प्रियतम के देखने' रूपी धर्म की उत्प्रेक्षा की जा रही है। इस उत्प्रेक्षा का निमित्त 'मन का अंदर से बाहर आना' अपेक्षित है; क्योंकि बाहर आए बिना 'देखना' नहीं बन सकता। 'बाहर आने' का अर्थ है '(देह के) किसी

---

* 'जगत्प्राण भव' का नागेश ने 'हनुमान्' अर्थ भी किया है; पर पण्डितराज को परमेश्वर अर्थ ही अभीष्ट है। अतएव आगे विवेचन में उन्होंने 'परमेश्वर' अर्थ ही लिखा है।

बाहरी हिस्से से संबंध' रूपी धर्म, जो केवल 'माणिक' में रहता है, मन में उस धर्म का संभव नहीं; अतः माणिक की 'अपह्नुति' द्वारा ( अर्थात् माणिक को छिपाकर ) उस धर्म को 'मन में रहनेवाला' बनाया गया है।

बिंब-प्रतिबिंब-भाव ( द्वारा धर्म का साधारण करना ) तो "कलिन्दजानीरभरेऽर्धमग्नाः ......" इस पूर्वोक्त उदाहरण में लिखा ही जा चुका है।

उपचार द्वारा धर्म का साधारण करना; जैसे—

**माधुर्यपरमसीमा सारस्वतजलधिमथनसंभूता ।**
**पिबतामनल्पसुखदा वसुधायां ननु सुधा कविता ॥**

मधुरता की परम सीमा, सरस्वती-संबंधी (साहित्यरूपी) समुद्र से उत्पन्न हुई और पीनेवालों को महान् आनंददायिनी कविता, मानो, पृथ्वी पर अमृत है।

यहाँ कविता में मुख्य ( वाच्य ) 'मधुरता' और 'पीना' रूपी धर्म असंभव हैं; अतः 'आस्वादन' और 'सुनने' रूपी कविता के धर्मों को उपचार ( लक्षणा ) द्वारा ( पूर्वोक्त ) मुख्य धर्मों के साथ साधारण कर दिया गया है। और लक्षणा लाक्षणिक अर्थ को मुख्य अर्थ से अभिन्न रूप में समझाया करती है; अतः इन दोनों अर्थों को अभिन्न माना गया है।

केवल अभेद के अध्यवसान ( अतिशय ) द्वारा धर्म का साधारण करना; जैसे पूर्वोक्त "व्यागुञ्जन्मधुकरपुंजमंजु-

गीताम्......" इस हेतूत्प्रेक्षा में। वहाँ 'नीची शाखावाले' और 'झुकी गरदनवाले' इन दोनों विषय-विषयियों का साधारण धर्म 'गरदन झुकाना' लिखा गया है। उसकी दोनों में साधारणता करने का उपाय 'शाखाओं के नीचे होने' और 'गरदन झुकाने' के अभेद का अध्यवसान ही है—यदि 'गरदन झुकाने' शब्द से ये दोनों अर्थ न लिए जायँ तो 'गरदन झुकाना' दोनों अर्थों में किसी तरह साधारण नहीं हो सकता।

केवल यहीं नहीं, किंतु जहाँ जहाँ हेतु और फल की उत्प्रेक्षा की जाय वहाँ सब जगह, जिसके हेतु की अथवा फल की उत्प्रेक्षा की जाय वह पदार्थ, इसी तरह साधारण बनाया जाकर निमित्त माना जाता है—वहाँ सर्वत्र अप्रकृत धर्म में प्रकृत धर्म का अध्यवसान रहता है; यह बात बार बार समझा दी गई है।

## कहीं कहीं निमित्तधर्म नहीं रहता, किंतु उसका उठानेवाला धर्म ही रहता है।

इसी तरह कहीं धर्म उपात्त होने पर भी, या तो विषय और विषयी दोनों में साधारण न होने के कारण, या सुंदर न होने के कारण, स्वयं उत्प्रेक्षा को साक्षात् उठाने में यद्यपि असमर्थ होता है—अर्थात् स्वयं निमित्त धर्म नहीं हो सकता; तथापि उत्प्रेक्षा के उठाने में समर्थ किसी अन्य धर्म के उप-

स्थित करने में अनुकूलता करने के कारण उत्प्रेक्षा में उपयोगी हो जाता है। जैसे—

द्यौरञ्जनकालीभिर्जलदालीभिस्तथावव्रे ।
जगदखिलमपि यथाऽऽसीन्निर्लोचनवर्गसर्गमिव ॥

आकाश, काजल-सी काली मेघों की पंक्तियों से ऐसे घिर गया; जैसे, मानो, सारे संसार में नेत्रहीनों के थोकों की सृष्टि हुई हो।

इस पूर्वोदाहृत पद्य में यद्यपि 'आकाश' का 'मेघ-पंक्ति से युक्त होना' रूपी धर्म ग्रहण किया गया है, तथापि वह 'जगत के नेत्रहीनों के थोकों की सृष्टि से युक्त होने' की उत्प्रेक्षा में उपयुक्त नहीं है; क्योंकि 'मेघों की पंक्ति से युक्त होना' और 'नेत्रहीनों के थोकों की सृष्टि से युक्त होना' ये दोनों धर्म साथ साथ नहीं रहते; और जो धर्म उत्प्रेक्षा किए जानेवाले धर्म के साथ न रहता हो वह धर्मोत्प्रेक्षा का निमित्त हो नहीं सकता। तथापि 'मेघपंक्ति से युक्त होना' 'सघन अंधकार' को सिद्ध करता है और उसके द्वारा 'नेत्र-संबंधी सब प्रकार के ज्ञान से रहित होना' रूपी धर्म सिद्ध हो जाता है, जो कि इस उत्प्रेक्षा का निमित्त है। इस तरह परंपरया निमित्त धर्म के उपस्थित करवा देने से 'मेघों की पंक्ति से युक्त होना' रूपी धर्म उत्प्रेक्षा में उपयोगी हो जाता है।

## विषय का अपह्नव

'विषय' का भी उपात्त का तो निरूपण हो ही चुका है; क्योंकि अब तक के सभी उदाहरणों में विषय उपात्त ही आया है। पर कहीं यह (विषय) अपह्नुत (अपह्नुति अलंकार द्वारा छिपाया हुआ) भी होता है; जैसे—

जगदन्तरममृतमयैरंशुभिरानन्दयन्नयं नितराम्।
उदयति वदनव्याजात् किमु राजा हरिणशावनयनायाः॥

(अपनी) अमृतमय किरणों से जगत् के मध्यभाग को अत्यंत आनंदित करता हुआ, यह क्या, मृगशावकनयनी के मुख के मिष से, चन्द्रमा उदय हो रहा है?

यहाँ 'मुख'रूपी उत्प्रेक्षा का विषय, अपह्नुति अलंकार द्वारा, छिपा दिया गया है और इस छिपाने का फल है 'मुख में चंद्रमा के अभेद की संभावना का दृढ़ हो जाना'। अर्थात् इस तरह लिखने से उत्प्रेक्षा और भी दृढ़ हो जाती है।

## द्वितीय भाग समाप्त

---

# परिशिष्ट नं० १

## पारिभाषिक शब्दों के अर्थ

### उपक्रम

प्रस्तुत अनुवाद में संस्कृत के पारिभाषिक शब्द, यथासंभव, हिंदी में न आने देने का पूर्ण अवधान रखा गया है। इतने पर भी कुछ नव्यन्याय के शब्द ऐसे हैं कि जिनके समानार्थक शब्द, हिंदी तो क्या, शायद संसार की किसी भी प्रचलित भाषा में, बिना नवीन निर्माण के कदाचित् ही प्राप्त हो सकें; ऐसे शब्द कहीं कहीं आए ही हैं। उन सब का अनुवाद ठेठ हिंदी में तो असंभव ही था, और यदि उनके समानार्थक कुछ नए सरल शब्द तैयार किए भी जाते तो वे, संकेतज्ञान के अभाव तथा पर्याप्तार्थ-निदर्शक न होने के कारण, संस्कृत तथा हिंदी दोनों ही भाषाओं के अध्येताओं के लिये भ्रमजनक ही हो सकते थे। अतः इसकी अपेक्षा यही मार्ग सरल समझा गया कि ऐसे शब्दों की एक सूची ग्रंथ के अंत में दे दी जाय और उनके पारिभाषिक अर्थ—जहाँ तक हो सके—सरल हिंदी में समझा दिए जायँ। यद्यपि ऐसे पारिभाषिक शब्दों में से कुछ के अर्थ जहाँ-तहाँ टिप्पणी अथवा ब्रेकिट में भी दिए गए हैं, पर वे पर्याप्त और यथेष्ट सुविधाजनक

नहीं हैं। कारण, किसी महाग्रंथ के एक प्रकरण में आए अर्थ को बिना किसी विशेष संकेत के पुन: ढूँढ़ निकालना अति कठिन कार्य है, और यदि कोई संकेत कर भी दिया जाय तो भी अनेक शब्दों के अर्थों के लिये भिन्न भिन्न पृष्ठों को बार बार उलटते रहना, पाठकों को अनुभव होने में घोर असुविधाजनक होता है, और बार बार एक शब्द के विस्तृत अर्थ को दुहराते रहना अनुचित प्रपंचमात्र होता, अत: वैसे शब्दों की एक वर्णक्रम-सूची तैयार कर ली गई है और यथाशक्य उदाहरणादि सहित उनके सरल अर्थ नीचे लिखे जा रहे हैं—

१—**अतिव्याप्ति**—किसी व्यक्ति अथवा वस्तु के लक्षण का उसके अतिरिक्त किसी अन्य व्यक्ति अथवा वस्तु में चला जाना अतिव्याप्ति कहलाता है; जैसे 'गाय' का लक्षण 'सींग-वाला बनाया जाय तो इस लक्षण की भैंस आदि अन्य पशुओं में अतिव्याप्ति होगी।

२—**अध्यवसान**—उपमान (विषयी) उपमेय (विषय) में से किसी एक मात्र को लिखकर अन्य का उसके साथ मान लिया जानेवाला अभेद अध्यवसान कहलाता है; जैसे 'महलों की छतों पर चंद्रमाओं की पंक्तियाँ सुशोभित हो रही हैं' यहाँ चंद्रमारूपी उपमान के साथ कामिनियों के मुखों का अभेद मान लिया गया है।

३—**अनुयोगी**—जिस वस्तु में किसी वस्तु का संबंध अथवा सादृश्य बताया जाय वह अनुयोगी कहलाता है;

जैसे 'राम श्याम का लड़का है', 'कामिनी का मुख चंद्रमा के समान है' इन वाक्यों में क्रमशः राम और मुख अनुयोगी हुए।

४—**अन्यथानुपपत्ति**—जिस वस्तु के न होने के कारण अन्य वस्तु का होना असंभव हो जाय वहाँ अन्यथानुपपत्ति मानी जाती है; जैसे शब्द से अर्थ के ज्ञान में अन्यथानुपपत्ति के द्वारा 'संकेत ज्ञान' को हेतु माना जाता है, क्योंकि शब्द अर्थ दोनों के प्रत्यक्ष हो जाने पर भी—अर्थात् कानों से शब्द सुन लें और चीज सामने पड़ी रहे तब भी—बिना 'संकेतज्ञान' के अर्थावबोध असंभव है, जैसा कि संस्कृत या अँगरेजी न जाननेवाले के सामने संस्कृत या अँगरेजी में कहने पर होता है।

५—**अवच्छेदक**—जो धर्म न न्यून में रहे न अधिक में उसे अवच्छेदक कहते हैं; 'जैसे घट में घटत्व'। क्योंकि संसार का कोई घड़ा ऐसा नहीं जिसमें यह धर्म न रहता हो और न यह धर्म घड़े के अतिरिक्त किसी वस्तु में ही रहता है।

६—**अव्याप्ति**—अधूरे लक्षण में अव्याप्ति दोष समझा जाता है; जैसे गाय का लक्षण 'कपिलापन'; यह लक्षण अधूरा है, क्योंकि सभी गायें कपिला नहीं होतीं।

७—**असंगति**—प्रमाण के अभाव में किसी बात का ठीक ठीक न जमना असंगति कहलाती है; जैसे 'पृथिवी

चपटी है' यह बात असंगत है, क्योंकि इसमें पुरःस्फूर्तिक दृष्टि के अतिरिक्त कोई प्रमाण नहीं।

८—**असंभव**—जिस चीज का लक्षण बनावें उस चीज में उस लक्षण का सर्वथा न रहना 'असंभव' दोष कहलाता है; जैसे गाय का लक्षण 'एक खुरवाली होना'। यह लक्षण असंभव दोष से ग्रस्त है; क्योंकि कोई भी गाय एक खुरवाली नहीं होती।

९—**आत्माश्रय**—जहाँ स्वयं उस वस्तु के समझ लिए जाने पर ही वह वस्तु समझी जा सके वहाँ 'आत्माश्रय' दोष होता है; जैसे कोई बालक पूछे कि 'नकशे में काशी कहाँ है?' और उसका उत्तर दिया जाय कि 'जहाँ बनारस है', यहाँ आत्माश्रय दोष होगा, क्योंकि जो बनारस है वही काशी है, अतएव जब तक काशी का स्थान नहीं जान लेगा, तब तक बनारस का भी नहीं जान सकता।

१०—**आरोप**—जिसमें जो धर्म नहीं है उसको उस धर्म से युक्त बताना आरोप कहलाता है; जैसे 'मुखचंद्र', यहाँ मुख के चंद्रत्व धर्म से युक्त न होने पर भी उसे चंद्र (चंद्रत्व धर्म से युक्त) बताया जा रहा है। यहाँ इतना और याद रखना चाहिए कि साहित्य की परिभाषा के अनुसार जहाँ 'मुख' और 'चंद्र' दोनों शब्द लिखे हों, वहाँ आरोप माना जाता है और जहाँ एक को लिखकर दूसरे को अध्याहृत (understood) समझा जाय वहाँ अध्यवसान होता है।

११—**आहार्यज्ञान**—बाधित जानते हुए भी कल्पित ज्ञान को आहार्यज्ञान कहते हैं; जैसे 'मुख को चंद्रमा कहना' अथवा आग के लिये यह कहना कि 'अगर आग ठंडी हो जाय'। क्योंकि यहाँ प्रत्येक वक्ता यह जानते हुए भी कि, न तो मुख चंद्रमा हो सकता है, न आग ठंडी हो सकती है, इन बातों को मान लेता है।

१२—**उपमान**—जिसके साथ किसी की तुलना की जाय उसे उपमान कहते हैं, जैसे मुख की चंद्रमा के साथ तुलना की जाय तो चंद्रमा उपमान होगा।

१३—**उपमेय**—जिसकी तुलना की जाय वह उपमेय होता है; जैसे उपर्युक्त उदाहरण में मुख।

१४—**गौरव**—किसी भी बात के मात्रा से अधिक बढ़ जाने में गौरव दोष माना जाता है; जैसे जातिवाचक 'गौ' आदि पदों का जाति में संकेत न मानकर व्यक्तियों में माना जाय तो गौरव दोष होगा, क्योंकि व्यक्ति अनंत हैं, अत: अनंत बार अनंत संकेत मानने पड़ेंगे।

१५—**धर्म**—जो स्वतंत्र न रहकर केवल दूसरे के आश्रित ही रहे वह 'धर्म' कहलाता है, जैसे जाति, गुण, क्रिया आदि।

१६—**निर्विकल्पक ज्ञान**—किसी भी वस्तु को हम तभी ठीक ठीक समझ सकते हैं, जब उस चीज के विशेष धर्म ( जाति आदि ) को अच्छी तरह समझ लें; जैसे अँधेरे में

मनुष्य है अथवा खंभा—इस बात को हम तभी कह सकते हैं जब उस चीज में मनुष्यपन अथवा खंभापन का हमको पहले ज्ञान हो जाय। इस तरह यह सिद्ध होता है कि हम किसी भी व्यक्ति या वस्तु को ठीक ठीक तभी जान सकते हैं जब व्यक्ति अथवा वस्तु और विशेष धर्म ( मनुष्यपन आदि ) दोनों का ज्ञान हो। इस पूरे ज्ञान को **सविकल्पक ज्ञान** कहते हैं। इस तरह यह सिद्ध हुआ कि किसी भी वस्तु अथवा व्यक्ति का ज्ञान तो बिना विशेष धर्म के हो नहीं सकता, किंतु सविकल्पक ज्ञान के पूर्व जो विशेष धर्म (मनुष्यत्व आदि ) का ज्ञान होता है वह निर्विकल्पक होता है, क्योंकि विशेष धर्म पर भी विशेष धर्म मानकर यदि उसे भी सविकल्पक ज्ञान माना जाय तो अनवस्था हो जायगी।

१७—**प्रकार**—किसी विशिष्ट ( विशेषण सहित ) वस्तु के विशेषण रूप में ज्ञात होनेवाले धर्म को प्रकार कहते हैं; जैसे 'घट' उस वस्तु का नाम है जिसमें घटत्वरूपी विशेष धर्म रहता है, अतः घट शब्द का अर्थ होता है 'घटत्व धर्म से युक्त वस्तु'। यहाँ 'घटत्व' धर्म प्रकार कहलावेगा और 'घट' पदार्थ विशेष्य। मोटे तौर से यह समझना चाहिए कि विशेषण को प्रकार कहते हैं।

१८—**प्रकृति**—शब्द का वह मूल भाग जिससे कोई भी प्रत्यय किया जाता है प्रकृति कहलाता है, जैसे 'जयपुरीय' शब्द में 'जयपुर' प्रकृति है और 'ईय' प्रत्यय।

१९—**प्रतियोगी**—जिस वस्तु का अभाव, संबंध अथवा सादृश्य बताया जाय वह वस्तु प्रतियोगी कहलाती है; जैसे 'कामिनी का मुख चंद्रमा के समान है' यहाँ चंद्रमा का सादृश्य कामिनी के मुख में बताया गया है, अतः चंद्रमा प्रतियोगी हुआ। यह अनुयोगी का बिलकुल उलटा है।

२०—**प्रातिपदिक**—बिना विभक्ति या ( हिंदी की कारक दृष्टि से ) केवल नाम को प्रातिपदिक कहते हैं, जैसे 'राम'।

२१—**लाघव**—किसी बात को बहुत न बढ़ाना पड़े और थोड़े ही में काम हो जाय तो वहाँ लाघव गुण होता है; जैसे 'सादृश्य' को अतिरिक्त पदार्थ न मानकर समानधर्म रूप मान लेने में। यह 'गौरव' दोष का बिलकुल उलटा है।

२२—**विषय**—संदर्भ में तुलना आदि के लिये प्रस्तुत वस्तु को विषय कहते हैं, जैसे उपमेय।

२३—**विषयी**—जिस अप्रस्तुत वस्तु को प्रस्तुत वस्तु के साथ तुलना आदि के लिये उपस्थित किया जाय उसे विषयी कहते हैं, जैसे उपमान।

२४—**व्यभिचार**—अभीष्ट भाग से अन्यत्र भी चले जानेवाले हेतु आदि में व्यभिचार दोष होता है, जैसे 'इस घर में आग है; क्योंकि इस घर का हमको पूरा पता है'। यहाँ 'क्योंकि हमको इस घर का पूरा पता है' इस हेतु में व्यभिचार दोष है। कारण, पूरा पता तो आपको घर का

ही नहीं, किंतु और कई चीजों का भी है, तो क्या उन सब चीजों में भी आग होनी चाहिए।

२५—**व्यापार**—किसी चीज से पैदा होकर उससे पैदा होनेवाली चीज को पैदा करनेवाले को व्यापार कहते हैं, जैसे लकड़ी के काटने में 'कुल्हाड़े और लकड़ी का संयोग'; क्योंकि वह कुल्हाड़े से पैदा होता है और 'लकड़ी के काटने' को पैदा करता है, बिना लकड़ी से मिले कुल्हाड़ा लकड़ी को काट नहीं सकता।

२६—**सविकल्पक ज्ञान**—देखिए ( नं० १६ ) निर्विकल्पक ज्ञान।

२७—**संसर्ग**—एक पद के अर्थ से दूसरे पद के अर्थ के संबंध को शाब्द बोध में संसर्ग कहते हैं, जैसे 'पंडित रामचंद्र' इन पदों में पंडित और रामचंद्र इन दोनों पदों के अर्थों का अभेद संसर्ग है, क्योंकि जो पंडित है वही रामचंद्र है और जो रामचंद्र है वही पंडित है।

२८—**सामान्य लक्षणाप्रत्यासत्ति**—सविकल्पक ज्ञान के लक्षण (नं० २६ और १६) में यह बात अच्छी तरह समझा दी गई है कि—बिना किसी विशेष धर्म के किसी भी वस्तु का ज्ञान नहीं होता। वह विशेष धर्म 'त्व' प्रत्यय के द्वारा समझाया जाता है, जैसे गाय में 'गोत्व'। इस धर्म को 'सामान्य' ( अथवा 'जाति' ) कहते हैं। हमें एक गौ के देखने पर जो अन्य गौओं का ज्ञान हो जाता है—हमारे ज्ञान

के अंदर अन्य सभी गौएँ प्रत्यक्ष रूप में आ जाती हैं—यह प्रत्यक्ष ज्ञान उपर्युक्त 'सामान्य' के द्वारा अथवा उस 'सामान्य' के ज्ञान द्वारा होता है। इस तरह उस अलौकिक प्रत्यक्ष करवा देनेवाले सामान्य अथवा ऐसे सामान्य के ज्ञान को 'सामान्य लक्षणाप्रत्यासत्ति' कहते हैं।

---

## 'हिंदी-रसगंगाधर' में आए हुए पद्यों की सूची


| पद्य का प्रथमांश | पृष्ठांक |
|---|---|
| **अ** | |
| अकरुणहृदय | २४७, ५४३ |
| अगाधं परितः पूर्णम् | ४२३ |
| अङ्कायमानमलिके | २३६ |
| अङ्कितान्यक्षसंघातैः | १६२, ४८५ |
| अतिमात्रबलेषु | ३९०, ३९४ |
| अत्युच्चाः परितः | ४०९ |
| अथ पक्वित्र | ५०३ |
| अद्य या मम गो | ३७६ |
| अद्वितीयं रुचा | २६०, २८३ |
| अधरं बिम्बमाज्ञाय | ५५५ |
| अधिरोप्य हरस्य | ५१७ |
| अनन्तरत्नप्रभवस्य | २६३, ३९८ |
| अनल्पजाम्बूनद | ५८० |
| अनल्पतापाः कृत | ५६९ |
| अनवरतपरोपकरण | २३६ |
| अनेकार्थस्य | ८ |
| अपारे संसारे विषम | ४९६ |
| अबलानां श्रियं हृत्वा | २८ |
| अभिनवनलिनी | ७२ |
| अमितगुणोऽपि | ३८९, ३९० |
| अमृतद्रवमाधुरी | २३८ |
| अम्बरत्यम्बरं | ३६९ |
| अम्बा शेतेऽत्र वृद्धा | ५३४ |
| अम्भोजिनीबान्धव | ५९७ |
| अयं सज्जनकार्पास | ४६५ |
| अर्थिनो दातुमेवेति | ५६२ |
| अर्थिभिश्छिद्यमानो | ३९७ |
| अलससिरोमणि | ८३ |
| अलिर्मृगो वा | ५३९ |
| अविचिन्त्यशक्तिवि- | ४८० |
| अविरतं परकार्य | ४८४ |

| पद्य का प्रथमांश | पृष्ठांक |
|---|---|
| अविरतचिन्तो लोके | ३४५ |
| अविरलविगल | २८१, ४९० |
| अस्यां मुनीनामपि | ६१९ |
| अस्याः सर्गविधौ | ५२५ |
| अहं लतायाः सदृशी | ३५१ |
| अहितापकरण | ४५० |
| अहीनचन्द्रा लसता | ४९८ |
| **आ** | |
| आगतः पतिरिती | ३३२ |
| आज्ञा सुमेषोरवि | ५२९ |
| आत्मनोऽस्य तपो | ४६६ |
| आनन्दनेन लोकानाम् | २१० |
| आनन्दमृगदावाग्निः | ४६४ |
| आलिङ्गितो जलधि | २४३ |
| आलोक्य सुन्दरि | ५५८ |
| आह्लादिनी नयनयोः | २६८ |
| **इ** | |
| इत एव निजालयं | ४०४ |
| इदं लताभिः स्तबका | ४१७ |
| इदमप्रतिमं पश्य | ४१८ |
| इदमुदधेरुदरं वा | ५३८ |
| इन्दुना परसौन्दर्ये | ५१५ |
| इयति प्रपञ्चविषये | ३६६ |
| **उ** | |
| उदितं मण्डलमिन्दोः | ९७ |
| उन्मेषं यो मम | ६२३ |
| उपकारमस्य साधोः | ४१९ |
| उपकारमेव कुरुते | ३९०, ३९४ |
| उपरि करवाल | ५६६ |
| उल्लासः फुल्लपङ्के | ४८७ |
| **ऋ** | |
| ऋतुराजं भ्रमरहितं | ४२३ |
| **ए** | |
| एकीभवत्प्रलय | ४०२ |
| एतावति प्रपञ्चे सुन्दर- | ३७२ |
| एतावति प्रपञ्चेऽस्मि | ३७० |
| एतावति महीपाल | ३३३ |
| **क** | |
| कनकद्रवकान्ति | ५४५ |

| पद्य का प्रथमांश | पृष्ठांक |
|---|---|
| कंदर्पद्विपकर्णकम्बु | ४३३ |
| कपाले मार्जार: पय | ५६० |
| कमलति वदनं | २७०, ३६२ |
| कमलावासकासार: | ४५१ |
| करतलनिर्गलद | ६१ |
| कलाधरस्येव कला | २१३ |
| कलिन्दजानीरभरे | ५९८ |
| कलिन्दशैलादियमा | ६०३ |
| कलेव सूर्यादमला | २६८ |
| कस्तूरिकातिलक | ४९१ |
| कस्मै हन्त फलाय | ९६ |
| काचित्काञ्चनगौराङ्गी | ५३० |
| कातरा: परदु:खेषु | ५६४ |
| कान्त्या चन्द्रं विदु: | ५५९ |
| कारुण्यकुसुमाकाश: | ४६५ |
| काव्यं सुधा रस | ४५४ |
| कुङ्कुमद्रवलिप्ताङ्ग: | ४६८ |
| कुचकलशेष्वबलानाम् | २१८ |
| कुरङ्गीवाऽङ्गानि | ५१० |
| कुलिशमिव कठिन | ३४५ |
| कृतक्षुद्राघौघानथ | ३६५ |
| कृतं त्वयोन्नतं कृत्य | १०८ |
| कृपया सुधया सिञ्च | ४७६ |
| कृष्णपक्षाधिकरुचि: | ७५ |
| कैशोरे वयसि क्रमेण | ४७९ |
| कोपेऽपि वदनं तन्वि | २१४ |
| कोमलातपशोणाभ्र | १९२, २४२, ३१७ |
| कौमुदीव भवती | ३४३ |
| क्वचिदपि कार्ये मृदुलं | ४२२ |
| **ख** | |
| खल: कापट्यदोषेण | २५० |
| **ग** | |
| गगनाद् गलितो गभस्ति | ५४० |
| गगने चन्द्रिकायन्ते | ५६५ |
| गङ्गा हृद्या यथा | ३६७ |
| गाम्भीर्येणातिमात्रेण | ३६० |
| गाहितमखिलं विपिनम् | २१८ |
| गीष्पतिरप्याङ्गिरसो | १२१ |
| गुञ्जन्ति मञ्जु | ८३ |
| गुरुजनभयमद्विलो | १९६ |

| पद्य का प्रथमांश | पृष्ठांक |
|---|---|
| ग्रीष्मचण्डकरमण्डल | २०८ |
| **च** | |
| चपला जलदाच्च्युता | ५२१ |
| चराचरोभयाकार | ४१४ |
| चलद्भृङ्गमिवाम्भोज | २४२ |
| चाञ्चल्ययोगि | २६ |
| चिराद्विषहसे तापं | ५१३ |
| चोलस्य यद्भीति | ६२४ |
| **ज** | |
| जगदन्तरममृत | ६६१ |
| जडानन्धान्पङ्गून् | ५८३ |
| जनमोहकरं तवालि | ६१२ |
| ज्योत्स्नाभमञ्जुहसिता | २७१ |
| **ढ** | |
| ढुँढुगन्तो हि मरीहसि | २१२ |
| **त** | |
| तदवधि कुशली | ९८ |
| तद्रूपकमभेदो य | ४२६, ४३८ |
| तद्गुना युगपद्‌ | ३५६ |
| तं दृष्टवान्प्रथम | ५२२ |
| तया तिलोत्तमीयन्त्या | २२० |
| तरणितनया किं | ५२० |
| तारानायकशेखराय | ४६६ |
| तिमिरं हरन्ति | ४६२ |
| तीरे तरुण्या वदनं | ५२८ |
| तुषारास्तापसव्राते | ५६४ |
| त्वत्पादनखरत्नानां | ४३२ |
| त्वत्प्रतापमहादीप | ६०८ |
| त्वदालेख्ये कौतूहल | ५८२ |
| **द** | |
| दयिते रदनत्विषां | १०३, ५८१ |
| दरानमत्कंधर | ४०५ |
| दर्पणे च परिभोग | ५३१ |
| दशाननेन दर्पेन | २४४ |
| दासे कृतागसि | ५०३ |
| दिवानिशं वारिणि | ६१३ |
| दीनव्राते दयार्द्रा | ५६३ |
| दृष्टिः संभृतमङ्गला | ६५४ |
| देवाः के पूर्वदेवाः | १००, ४५२ |
| दोर्दण्डद्वयकुण्डलो | ४०० |
| द्यौरञ्जनकाली | ६०५ |

| पद्य का प्रथमांश | पृष्ठांक |
|---|---|
| द्राक्षेव मधुरं वाक्यं | ३२९ |
| द्विनेत्र इव वासवः | ६०६ |
| द्विर्भावः पुष्पकेतोः | ४९९ |
| **ध** | |
| धर्मस्यात्मा भाग | ४४९ |
| **न** | |
| नगरान्तर्महीन्द्रस्य | २७२ |
| नगेभ्यो यान्तीनां | ३७९ |
| नदन्ति मद | ९४, २५७ |
| न नगाः काननगाः | ६१३ |
| न मनागपि राहु | ९३ |
| नयनेन्दिन्दिरानन्द | ६५२ |
| नरसिंह धरानाथ | ५११ |
| नरैर्वरगतिप्रदे | ५१७ |
| नवाङ्गनेवाङ्गणेऽपि | ३३९ |
| नासत्ययोगो वचनेषु | ६५६ |
| निःसीमशोभासौभाग्यं | ६१२ |
| निखिलजगन्मह- | २१० |
| निखिले निगम | ३४४ |
| नितान्तरमणीयानि | ६११ |
| निधिं लावण्यानां | ६१७ |
| निरपायं सुधापायं | २१७ |
| निरुपादानसंभारम् | ७६ |
| निर्भिद्य क्ष्मारुहाणाम् | ९६ |
| नीलाञ्चलेन संवृत | ३३६ |
| नीवीं नियम्य | २५८ |
| नृणां यं सेवमानानां | २३१ |
| नृत्यत्त्वद्वाजिराजि | ५५६ |
| नेत्राभिरामं रामाया | ५३६ |
| **प** | |
| पञ्चशाखः प्रभो | ४८५ |
| परस्परासङ्गसुखात् | ६०९ |
| पान्थ मन्दमते किं वा | ५१६ |
| पूर्णमसुरै रसातल | ३८७ |
| पृष्टाः खलु परपुष्टाः | ३७९ |
| प्रफुल्लकह्लारनिभा | ३२७ |
| प्राची संध्या समुद्यन् | ४५२ |
| प्राणापहरणेनासि | २०९ |
| प्राणेशविरहक्लान्तः | ४८६ |
| प्राप्तश्रीरेष कस्मात् | ४६२ |
| प्रायः पतेद् द्यौः शकली | ५९० |

| पद्य का प्रथमांश | पृष्ठांक |
|---|---|
| **ब** | |
| बधान द्रागेव द्रढिम | १०९ |
| बाहुजानां समस्तानाम् | ६०५ |
| बुद्धिरर्चिर्महीपाल | ४९४ |
| बुद्धिर्दीपकलालोके | ४४८ |
| **भ** | |
| भवग्रीष्मप्रौढातप | ४४६ |
| भानुरग्निर्यमो वायं | ५६१ |
| भासयति व्योमगता | ५७० |
| भुजभ्रमितपट्टिशो | ४०१ |
| भुजो भगवतो भाति | १९४ |
| भुवनत्रितयेऽपि | ३८१ |
| भूधरा इव मत्तेभा | २७९ |
| भूमीनाथ शहाबदीन | ३८१ |
| **म** | |
| मकरप्रतिमैर्महा | २७१ |
| मनुष्य इति मूढेन | ५८० |
| मयि त्वदुपमाविधौ | ३८६ |
| मरकतमणिमेदिनी | ५२० |
| मलयानिलमनलो | २१५ |
| महर्षेर्व्यासपुत्रस्य | ४९७ |
| महीभृतां खलु गणे | २७४ |
| माधुर्यपरमसीमा | ६५८ |
| मीनवती नयनाभ्यां | ४८१ |
| मुनिः श्वदयं भाति | ३२७ |
| मृगतां हरयन्मध्ये | २७७ |
| मृद्वीका रसिता | ८६ |
| **य** | |
| यच्चोराणामस्य च | २२४ |
| यथा तवाननं चन्द्रः | २५५ |
| यथा लतायाः स्तबका | २५१ |
| यद्भक्तानां सुखमयः | २३२ |
| यद्यनुष्णो भवेद्वह्निः | १६९ |
| यमः प्रतिमहीभृतां | ५६६ |
| यशःसौरभ्यलशुनः | ४८७ |
| यस्य तुलामधि | २११ |
| यान्त्या मुहुः | २४६ |
| **र** | |
| रजोभिः स्यन्दनो | ३०८ |
| रणाङ्गणे रावण | ३३१ |
| रमणीयस्तबकयुता | ३०४ |
| रम्यहासा रसोल्लासा | १०५ |

| पद्य का प्रथमांश | पृष्ठांक |
|---|---|
| रराज राजराजस्य | ३३१ |
| राजा दुर्योधनो | २७७ |
| राजा युधिष्ठिरो | २७६ |
| राजेव संभृतं कोषं | ३३३ |
| राज्ञो मत्प्रतिकूलान्मे | ७७ |
| राज्याभिषेकमा | ६०२ |
| रामं स्निग्धतरश्यामं | ५५४, ५८९ |
| रामायमाणः श्रीरामः | ३६८ |
| रूपजला चलनयना | ४४६ |
| रूपयौवनलावण्य | २३४ |
| रूपवत्यपि च क्रूरा | २५१ |
| **ल** | |
| लङ्कापुरादतितरां | ३६९ |
| लोहितपीतैः कुसुमैः | ३६३ |
| **व** | |
| वदनकमलेन बाले | ५९० |
| वदने विनिवेशिता | ५७४ |
| वनितेति वदन्त्येतां | ५५८ |
| वराका यं राका | ६१० |
| वागिव मधुरा | २७९ |

| पद्य का प्रथमांश | पृष्ठांक |
|---|---|
| वामाकलितवामाङ्गो | ३२९ |
| वारिधिराकाशसमो | ३४६ |
| विज्ञत्वं विदुषां गणे | ४८९ |
| विद्धा मर्मणि वाग्बाणै | ५०८ |
| विद्वत्सु विमलज्ञाना | ५६५ |
| विद्वद्दैन्यतमस्त्रिमूर्त्ति | ५४० |
| विद्वन्मानसहंस | १६४ |
| विभाति यस्यां ललिता | ६५५ |
| विमलतरमतिगभीरं | २८२ |
| वियोगवह्नि | ६१५ |
| विलसत्याननं तस्या | १९० |
| विष्णुवक्षः स्थितो | ३३० |
| व्यागुञ्जन्मधुकर | ६१० |
| **श** | |
| शतकोटिकठिनचित्तः | २४७ |
| शनिरशनिश्च | ७९ |
| शरदिन्दुरिवाह्लाद | २४१ |
| शान्तिमिच्छसि | ५०८ |
| शिञ्जानैर्मञ्जरीति | ५४८ |
| शिशिरेण यथा | २३८ |
| शोणाधरांशुसंभिन्ना | २१९ |

| पद्य का प्रथमांश | पृष्ठांक |
|---|---|
| श्यामं सितं च | ५७२ |
| श्यामलेनाङ्कितं | २४८ |
| **स** | |
| संकेतकालमनसं | ५३३ |
| सङ्ग्रामाङ्गणसंमुखा | ५७५ |
| सदसद्विवेकरसिकैः | ३८७ |
| सदृशी तव तन्वि | ३४२ |
| सन्त्येवास्मिञ्जगति | ४१६ |
| सपल्लवा किं नु | ५३७ |
| समृद्धं सौभाग्यं | ४८३ |
| संपश्यतां तामति- | ५३६ |
| सरसि प्लवदाभाति | ३२८ |
| सरोजतामथ सतां | २७८ |
| सर्प इव शान्तमूर्तिः | २५६ |
| साम्राज्यलक्ष्मी | ५२७ |

| पद्य का प्रथमांश | पृष्ठांक |
|---|---|
| साहंकारसुरासुरा | १०१ |
| सिन्दूरारुणवपुषो | २४९ |
| सिन्दूरैः परिपूरितं | ५२२ |
| सुधेव वाणी | २१५ |
| सुविमलमौक्तिक- ४३३ | ४६१ |
| सैषा स्थली यत्र | ६३८ |
| सौमित्रे ननु सेव्यतां | ४०८ |
| स्तनान्तर्गतमाणिक्य | ६५७ |
| स्तनाभोगे १८९, २०१, | ३६४ |
| स्मयमानाननां तत्र | ५७० |
| स्मितं नैतत्किंतु | ५७१ |
| **ह** | |
| हरिचरणनख-कमल | २१० |
| हरिचरणनखर | ५६२ |
| हलाहलकालानल | ६१५ |

# शुद्धि-पत्र

| पृष्ठ | पङ्क्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३ | २ | प्रोढोक्ति-सिद्ध | प्रौढोक्तिसिद्ध |
| ७ | ५ | रह जाता है | रह जाती है |
| १४ | ४ | अतः इसमें | इसमें |
| १६ | २ | इसलिए आप | सो |
| ३२ | ६ | इत्यादि | इत्यादि में |
| ४० | १८-१६ | साहचार्य | साहचर्य |
| ४१ | ५ | उदाहरण लेना | उदाहरण होना |
| ६३ | ६ | (देखिए पृ० ११) | (देखिए पृ० २२) |
| ८५ | १६ | उद्धार | उभार |
| ११३ | १८ | अर्थात् (शब्दार्थबोध) | (अर्थात् शब्दार्थबोध) |
| ११४ | ८ | 'शब्द का | शब्द का |
| ११४ | ६ | शब्दार्थबोध | 'शब्दार्थ बोध |
| १३२ | २ | अव्यवस्थ | अव्यवस्था |
| १४४ | टि० ६ | और | है और |
| १५० | १८ | (मुख्य शब्द···) | (मुख शब्द···) |
| १५२ | १ | (विषयवाचक) | (विषयिवाचक) |
| १५४ | १५ | प्रयोजन=ज्ञान | प्रयोजनज्ञान |

| पृष्ठ | पङ्क्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १७४ | १ | सदृश' | सदृश' में |
| १६४ | १२ | चञ्चच्चाणूरचूर्णने | चञ्चंश्चाणूरचूर्णने |
| २२४ | १० | शरद्राका मृगांकति | शरद्राकामृगाङ्कृति |
| २६६ | १६ | इवाऽयिघरणि | इवाऽधिधरणि |
| २७० | १८ | यस्या मलयन्त्यलका | यस्यामलयन्त्यलका |
| २७० | २१ | सांपों के समान | भौंरों के समान |
| २७२ | १० | उपमा को | उपमा के |
| २६३ | १८ | 'से और अभिन्न' | 'से' और 'अभिन्न' |
| २६३ | १६ | 'से' | से |
| ३७६ | ४ | गोविन्द ? | गोविन्द ! |
| ३७६ | १२ | सं···ध | संबन्ध |
| ३८६ | ५ | क्रुद्धं | क्रुधं |
| ४१२ | १६ | प्रेमान् | प्रेयान् |
| ४२० | ३ | "शंख" की | "शंख की |
| ४२७ | २० | चिंतादिमूलक | चिंतादिमूलक का |
| ४२६ | ४ | तत्पाद | त्वत्पाद |
| ४५२ | ५ | दग्धाशन | दुग्धाशन |
| ४५७ | ८ | चन्द्रिकाचन्द्री | चन्द्रिकाचन्द्रो |
| ४६० | ११ | यही | यहाँ |
| ४७७ | २ | यह | यह है |
| ४८६ | ४ | व्याधिमत्वान् | व्याधिमत्त्वान् |

| पृष्ठ | पङ्क्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ५०२ | १६ | आंशिक के | आंशिक |
| ५१६ | ११ | झट से | ० |
| ५२१ | १० | निरगौवीदथ | निरगौषीदथ |
| ५४७ | ८ | अनुभव 'तादृश' | अनुभव |
| ५४९ | ५ | उसकी | उल्लास (उठने) की |
| ५५८ | ३ | ज्ञानको | ज्ञानका |
| ५७५ | ७ | कियाद्विश्वम्भरा | कियद्विश्वम्भरा |
| ५७९ | १८ | अनिह्नुति | अनिह्नुत |
| ५८२ | ११ | पौष्यं | पौष्पं |
| ६१० | ३ | मुदयत्रया | मुदयन्त्रपा |
| ६१० | १६ | मानो, प्राप्त हो जाने के कारण | प्राप्त हो जाने के कारण, मानो, |
| ६१५ | १६ | क्रिया-फलोत्पेक्षा | क्रियाफलोत्प्रेक्षा |
| ६१२ | २२ | प्रकृतस्य समेन | प्रकृतस्य समेन यत् |
| ६२४ | १५ | को और 'हर्ष के | को 'हर्ष के |
| ६२८ | ३ | 'आश्रयता' | 'आश्रयता' है |
| ६३५ | टि० ४ | वह भाव | वह भाग |
| ६२९ | ६ | अनुपात | अनुपात्त |
| ६४४ | ८ | 'कर्त्ता' की | अथवा 'कर्त्ता' की |
| ६५५ | १ | सांब=। | सांब= |